परन्तु इस शब्दको धानतासे उनही ग्रन्थोंपर लगाते हैं जिनको धर्मशास्त्र कहा गया है । वेदके उपांगोंमें उनकी गणना है कि प्रत्येक शाखाके भिन्न भिन्न तीनप्रकारके सूत्र थे। प्रथम श्रौत, द्वितीय स्मार्त और तृतीय सामयचारिक, सूत्रकारोंके मतके अनुसारही स्मृति ग्रन्थ श्लोकोंमें बने और उन्हींमें समयानुसार राज्य नियम और प्रजासम्बन्धि नियम भी लिखेगये थे । परन्तु एकत्र होकर हरएक विषयके नियम बनाकर राजाओंद्वारा प्रसिद्ध करते थे और विद्वान् ब्राह्मण राजाओंके मन्त्री थे । इससे जो नियम बन जाते थे उनके अनुसार राजादिक सभाओंमें व्यवहार करते थे । "न्याय सभा" और "न्यायाधीश"कार्य्य करते थे यह"स्मृतिग्रन्थ" सब प्रकारके नियम प्रकट करते हैं इन ग्रन्थोंके नाम "याज्ञवल्क्यस्मृति" में निम्न लिखित प्रथमाध्यायके श्लोकोंमें इस प्रकारसे लिखे हैं ॥

१ मनु
२ याज्ञवल्क्य
३ अत्रि
४ विष्णु
५ हारीत
६ उशनस ( शुक्र )
७ आंगिरस
८ यम
९ आपस्तम्ब
१० संवर्त

| | |
|---|---|
| ११ कात्यायन | १६ लिखित |
| १२ बृहस्पति | १७ दक्ष |
| १३ पाराशर | १८ गौतम |
| १४ व्यास | १९ शातातप |
| १५ शंख | २० वसिष्ठ |

श्रुतास्तु मानवा धर्मा गार्गेया गौतमास्तथा ।
वासिष्ठाःकाश्यपाश्चैव तथा गोपालकस्य च ॥
आत्रेया विष्णुसंवर्ता दाक्षाश्चांगिरसस्तथा ।
शातातपाश्च हारीता याज्ञवल्क्यकृतास्तथा ॥
आपस्तम्बकृता धर्म्माः सशंखलिखितास्तथा ।
कात्यायनकृताश्चैव प्राचेतसकृतास्तथा ॥
श्रुतिरात्मोद्भवा तात श्रुत्यर्था मानवाः स्मृताः ॥

इति ।

इनके सिवाय दशमाध्यायमें "नारद" और "भृगु" स्मृति का नाम भी आया है "कुल्लूकभट्ट" जिन्होंने "मनुस्मृति" पर टीका की है "बौधायन" "मेधातिथि" "राजादिकों" का भी वर्णन करते हैं । इनका संक्षेपसे वृत्तान्त पद्मादिक पुराणोंमें आया है उनमेंसे सबसे प्रसिद्ध "मानवधर्मशास्त्र" "मनुस्मृति" है जिसको मनुजीकी आज्ञासे प्रचलित किया गया है । मानवोंकी एक शाखा "कृष्णयजुर्वेद" की थी

यद्यपि समग्र सूत्र इस शाखाके नहीं मिलते परन्तु स्मृतिग्रन्थ इस शाखाका बहुतही प्रसिद्ध और प्रामाणिक गिनाजाता है। इसके २६८० श्लोक १२ अध्यायमें हैं "महाभारतमें" इनमेंसे २६० श्लोक आगये हैं । "महाभारतके" तीसरे बारहवें सोलहवें पर्वोंमें यह सब श्लोक आये हैं इसपर ४ टीका प्रसिद्ध हैं । एक तो "मेधातिथि"की दूसरी "कुल्लूकभट्ट"की तीसरी "गोविन्दराज" की चौथी "धरणीधर" मिश्रकी और "भागुरि" की संक्षेपसे इसके विषयोंका वर्णन कियाजाता है।

योगेन चित्तस्य पदेन वाचां मलं शरीरस्य च वैद्यकेन । योऽपाकरोत्तं प्रवरं मुनीनां पतञ्जलिं प्राञ्जलिरानतोस्मि ॥

यह पतञ्जलि महाराज ऋषिके सूर्याञ्जलिमेंसे जो गिरे हैं उसीवास्ते स्पष्ट ज्ञात होता है कि यह शेषके अवतार हैं ।

सू० यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि ॥ २९ ॥

इन्होंने प्रथम इन आठ प्रकारके योगोंसे यमको वर्णन किया है । इसकी सिद्धिसे सर्वसिद्धियाँ प्राप्त होती हैं ।

सू० अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहा एते पञ्च यमाः ॥ ३० ॥

सो वह यह सूत्रका अर्थ है कि प्रथम अहिंसा अर्थात्

हिंसा न करना, बडाभारी लाभ है सर्पव्याघ्रादि भयंकर जीव वैर त्याग करते हैं ॥ २ सत्य बोलनेसे वाक्सिद्धि होती है ॥ ३ अस्तेय प्रतिष्ठा करनेसे यह अद्भुत लाभ जो कोई उपायोंसे नहीं प्राप्त होता सो एक चोरी न करनेसे ही उसको यह लाभ होता है, क्या लाभ कि अकस्मात् इस पृथ्वीमें सम्पूर्ण कोश याने (खजाना) दीख पड़ता है देखिये क्या बड़ा लाभ है॥ ४ ब्रह्मचर्य्य धर्म पालन करनेसे बल और पराक्रमका लाभ वीर्यलाभ होता है जैसे भरतादि ब्रह्मचर्यके प्रतापसे एक ही बाणसे ऐसे महावीर हनुमानको भूमिमें गिरा दिया फिर उसी बाणपर बैठाकर पर्वतसहित लंकामें पहुंचा दिया ब्रह्मचर्यके बलसे ॥ ५ अप्रतिग्रह जो किसीका दान, पुण्यादि नहीं ग्रहण करना, इसके न करनेसे भी बडाभारी लाभ है अर्थात् सम्पूर्ण वस्तुयें उसके सामने आपसे आपही ईश्वरकी प्रेरणासे आती हैं घर बैठे ही प्रतिष्ठा लोगोंसे पाता है; अपने निर्वाहसे अधिकका नाम प्रतिग्रह है ॥

सू० त्रयमेकत्र संयमः ॥ ४ ॥

क्रमसे किये जो धारणा ध्यान समाधि इन तीनोंके समुदायकी योगशास्त्रमें संयम संज्ञा है, इससे एक ध्येय वस्तुमें क्रमसे किये जो धारणा ध्यान समाधि इन तीनोंका समुदाय संयमपदका अर्थ जानना ॥ ४ ॥

सू० त्रयमन्तरङ्गं पूर्वेभ्यः ॥ ७ ॥

पूर्वेभ्यः ॥ त्रयम् ॥ अन्तरंगम् ॥ प० पूर्वले पांचबहिरंगों से १ धारणादित्रय २ अंतरंगहैं ३ ॥

सू० भुवनज्ञानं सूर्ये संयमात् ॥ २६ ॥

अ० सूर्ये १, संयमात् २, भुवनज्ञानम् ३, प०—सूर्यद्वार रूप सुषुम्नामें १, संयमसे २, सप्तलोकोंका साक्षात्कार होतेहैं ३, टी० सो सप्त लोक यह हैं कि अवीचिनरकसे उपरि मेरु पर्वतकी पृष्ठपर्यंत भूलोक है १ मेरुपर्वतकी पृष्ठसे उपरि ध्रुवपर्यंत भुवर्लोक है, सो भुवर्लोक ग्रह नक्षत्र ताराओं करके विचित्र है और इस भुवर्लोकको ही अंतरिक्षलोक कहते हैं २ तिसभुवर्लोकसे उपरि माहेन्द्र लोक है। महर्लोक, जनलोक, सत्यलोक, तपोलोक, इन पांच लोकोंको स्वर्लोक कहते हैं। सप्तलोकोंमें माहेन्द्र लोक तीसरा है ३ चतुर्थ महर्लोक है इस महर्लोककूं ही प्राजापत्यलोक कहते हैं ४ जिस महर्लोकसे उपर जनलोको, तपलोक,सत्यलोक इन तीनों लोकोंको ब्रह्मलोक कहतेहैं और सप्तलोकोंमें जनलोक पंचम है ५ श्रेष्ठ तपोलोक है ६ सप्तम सत्यलोक है ७ यहां भगवद्भाष्यकारोंने इन सप्त लोकोंका यह संग्रह श्लोक कहा है—ब्राह्मस्त्रिभूमिको लोकः प्राजापत्यस्ततो महान् ॥ माहेन्द्रश्च स्वरित्युक्तो दिवि तारा भुवि प्रजाः॥इति।

सू० ध्रुवे तद्गतिज्ञानम् ॥ २७ ॥

अ० ध्रुवे १, तद्गतिज्ञानम् २, प०—ध्रुवमें ( संयमसे ) जिन ताराओंकी गतिका प्रत्यक्ष होती है २ टीका—यह तारा

इस मार्गसे गमन करता है यह तारा इस मार्गसे गमन करेहैं ऐसा तारा नक्षत्रादिकोंकी गतिका प्रत्यक्ष योगीको ध्रुवमें संयम करनेसे होता है इसी प्रकारसे देवता सिद्धोंके विमानोंमें संयम करनेसे उन विमानोंकी गतिका प्रत्यक्ष ज्ञान होताहै २७

सू० कण्ठकूपे क्षुत्पिपासानिवृत्तिः ॥ २९ ॥

अ० कण्ठकूपे १, क्षुत्पिपासानिवृत्तिः २, प० कण्ठकूपमें १ ( संयमसे ) क्षुधा तृषाकी निवृत्ति होतीहै २ । टीका–जिह्वाके अधोभागमें जो जिह्वा तन्तुसे नीचे कंठदेश है जिस कण्ठके अधोभागमें जो कण्ठका कूपकी न्यांई प्रदेश है जिसको कंठकूप कहतेहैं उस कंठकूपमें प्राणादिकोंके संघर्षसे क्षुधापिपासा होती है जिस कण्ठकूपमें संयम करनेसे योगीको क्षुधा तृषा बाधा नहीं करती और प्रदेश नाम एकदेश है ॥

सू० कूर्मनाड्यां स्थैर्यम् ॥ ३० ॥

अ० कूर्मनाड्यां १ स्थैर्यम् २ प० कूर्मनाडीमें ( संयमसे ) चित्तकी स्थिरता होती है २ टीका--कण्ठकूपसे नीचे उरमें एक कूर्माकार नाडी है जिस कूर्मनाडीमें संयम करनेसे योगीके चित्तकी गोधाकी न्यांई दृढ स्थिरता सिद्ध होती है गोधा ( गोह ) कूर्म ( कच्छप ) ॥ ३० ॥

ॐकारः प्रौढमूलः क्रमपदसहितश्छन्दविस्तीर्णशाखो ऋक्पत्रः सामपुष्पो यजुरधिकफलोऽथर्वगन्धं धानः । यज्ञच्छायासमेतो द्विजमधुपगणैः सेव्यमानः

प्रभाते मध्ये सायं त्रिकालं सुचरितचरितः पातु वो वेद-वृक्षः ॥ १ ॥ विप्रो वृक्षस्तस्य मूलं च सन्ध्या वेदः शाखा धर्मकर्माणि पत्रम् ॥ तस्मान्मूलं यत्नतो रक्ष-णीयं छिन्ने मूले नैव शाखा न पत्रम् ॥ २ ॥ सच्छायः स्थिरधर्ममूलवलयः पुण्यालवालान्वितो धीविद्याक-रुणाक्षमादिविलसद्विस्तीर्णशाखाच्युतः । सन्तोषोज्व-लपल्लवःशुचियशःपुष्पस्सदा सत्फलः सर्वाशापरिपूरको विजयते श्रीवेदकल्पद्रुमः ॥३॥ सन्तोषवर्णनम्—यो मे गर्भगतस्यादौ वृत्तिं कल्पितवान्पयः॥शेषवृत्तिविधानेषु सोऽयं सुप्तो मृतोऽस्ति किम् ॥ ४ ॥ कालज्ञानवर्णनम्-न दृष्टा नासिका येन नेत्रे भ्रमरदर्शनम्॥षण्मासाभ्यन्तरे मृत्युर्यदि पाति पितामहः ॥ ५ ॥ बुद्धिर्ज्ञानं क्रिया-हीनो विपरीतस्तु जायते ॥ द्विमासाभ्यन्तरे मृत्युः सत्यमेव न संशयः॥६॥ येन शुक्लीकृता हंसाः शुकाश्च हरितीकृताः ॥ मयूराश्चित्रिता येन स मे वृत्तिं विधास्य-ति ॥७॥ सतशिक्षावर्णनम्—मातृदेवो भव,पितृदेवो भव। आचार्यदेवो भव,अतिथिदेवो भव,यान्यनवद्यानि कर्म्मा-णि तानि सेवितव्यानि नो इतराणि॥८॥निरक्षरनिन्दा-किं कोकिलस्य रटनेन गते वसन्ते किं कामकेलिकलया गतयौवनेन ॥ किं कातरस्य बहुशस्त्रपरिग्रहेण किं जीवितस्य पुरुषस्य निरक्षरेण ॥ ९ ॥ गुणाः कुर्वन्ति

दूतत्वं दूरेऽपि वसतां सताम् ॥ केतकीगन्धमाघ्राय स्वयं गच्छन्ति षट्पदाः ॥ ११ ॥ व्यालाश्रयाऽपि विफलाऽपि सकण्टकापि वक्रापि पङ्किलभवापि दुरासदापि ॥ गन्धेन बन्धुरसि केतकि सर्वजन्तोर्ह्येको गुणः खलु निहन्ति समस्तदोषान् ॥ १२ ॥ दातृत्वं प्रियवक्तृत्वं धीरत्वमुचितज्ञता ॥ अभ्यासेन न लभ्यन्ते चत्वारः सहजा गुणाः ॥

ॐ

## उपवेद कौन कौन से हैं—

उपवेद भी चारों वेदोंके सम्बन्धसे यथाक्रम चार ही इसप्रकारसे हैं—१ यजुर्वेदका "धनुर्वेद" शस्त्रविद्याका प्रतिपादक है ॥२ सामवेदका "गान्धर्ववेद"--गायनविद्यापर है ॥ ३ ऋग्वेदका "आयुर्वेद" वैद्यकविद्याका बोधक है ॥ ४ अथर्ववेदका "स्थापत्य" शिल्पविद्यापर है ॥ उपवेद भी ऋषिप्रणीत हैं परन्तु जो ग्रन्थ प्रचलित हैं श्रुतिवत् प्रामाणिक नहीं, उनमें जो विद्या देखी जाती हैं बहुधा लौकिक हैं और अपौरुषेय ज्ञानके वाचक नहीं ॥ समयानुसार उनमें अधिकता वा न्यूनता होनी सम्भव है, परन्तु यह श्रुतिमूलक प्रतीत होती हैं प्रत्येकका वर्णन अब किया जाता है॥ १ धनुर्वेद के कर्त्ता भृगुजी कहे जाते हैं परन्तु पौराणिक ग्रन्थोंमें

विश्वामित्रको इस वेदका वेत्ता वर्णन किया गया है इसके आचार्योंमें द्रोणाचार्य की भी गणना है"बृहस्पति""शिवजी" महाराज 'इन्द्र' इस शास्त्रके पूर्ण विद्वान् कहे गये हैं, महाभारतादिककी गाथाओंमें अर्जुनादिक सीखनेके प्रसंगसे उनके पास जाते रहे थे, इसी उपवेदके दृष्टान्त दिखानेकी खेलें भी इस देशमें थीं(जैसाकि) 'शतरञ्ज' की आश्चर्य खेल भी इस देशके एक विद्वान्‌ने निकाली थी इसका नाम संस्कृतमें चतुरंग भविष्यपुराणमें आया है और चतुरंग सेनासे इसके भिन्न २ मोहरोंके नाम हस्तीसे हाथी, अश्व (घोटक) से घोडा,रथसे रूख 'पदाति' से प्यादा रक्खे गये हैं 'नौशेरवान' बादशाहके समयमें इसका यहां प्रचलित होना और फारिसमें जाना माना गया है। 'रुद्रट' के'काव्यालङ्कार'के भी एक श्लोकमें इस खेलका नाम आता है। बाणभट्टके ग्रन्थों में भी इसका वृत्तान्त आयाहै । "राजतरंगिणी"में भी इसपर कुछ श्लोक आये हैं। उनमें से निम्नलिखित द्रष्टव्य हैं ॥

नीतराजद्वयो व्यग्रः शेषस्यैकस्य विग्रहे ॥
चतुरंग इव क्रीडन्विवशोऽभूद्दिशां पतिः ॥ १ ॥
बद्धलक्ष्यः प्रदानार्थं ततश्च च्छद्मनापरान् ॥
भञ्जतो वाजिपत्यादीनप्यासीन्नाप्यजीगणत् ॥ २ ॥

राजतरंगिणी अष्टमतरंगे२९६९श्लोकः । म०भा०वनप० ९० अध्यायमें भी इसपर कुछ श्लोक आये हैं ॥ इस

वेदके तीन भाग सुने जाते हैं प्रथम 'यन्त्र' जो लोपवत् होगये और सब योरूप आदि देशोंमें मिलते हैं अर्थकरी विद्या देने वाले थे द्वितीय "मन्त्रशास्त्र" भी बहुत गुप्त थे इससे लोपवत् ही होगयेहैं— तृतीय "तन्त्रशास्त्र" भी प्रायः अशुभाचार पुरुषोंके पास थे, इस करके कम मिलते हैं, इसपर एक "धनुर्वेद" संहिता नाम संक्षिप्तग्रन्थमिलाहै जिसकी प्रमाणिता निश्चित नहीं उसके आदि मध्य और अन्त के श्लोक नीचे लिखे जातेहैं। श्लोक-अथोवाच महा देवो भार्गवाय च धीमते इत्यादि । चांदमारी की विधि भी अन्तमें आई है वह द्रष्टव्यहै । 'लक्ष्यस्थाने न्यसेत्कांस्यम्' इत्यादि । प्रकट होता है कि, शस्त्रविद्या पर बहुत विचार कर ग्रन्थ लिखे गयेथे परञ्च गुप्त विद्या होने के कारण लुप्त होगये ॥

## २–गन्धर्ववेद ।

गन्धर्वविद्याका इसदेशमें जब अच्छा प्रचार था तो इसके नारदीय ग्रन्थ मिलते थे अब भी ग्रन्थ तो हैं परन्तु उनके जानने वाले कम हैं गायनविद्याके पुरातन ग्रन्थोंमें "शार्ङ्गदेव" का 'सङ्गीतरत्नाकर' और 'सोमनाथजी' का "रागविबोध" छपचुके हैं परन्तु "सामवेद" के गानके विधान और आर्ष-ग्रन्थ दक्षिणमें हों तो हों उत्तरदेशोंमें तो उनका प्रचार नहीं है। गायन विद्याको राजाओंकी सहायता न होनेसे और नीच जाति के पुरुषों के हाथ जाने से आजकल जानने वाले कम- [illegible] ल में कुछप्रचार है । अब गन्धर्वमहाविद्यालय के

स्थापन होने से आशाहै कि पञ्जाब में इसविद्याके ग्रंथ प्रचलित हो जायेंगे । पूना में भी बडा भारी गन्धर्वविद्यालय स्थापितहै। "सङ्गीत दामोदर" और "संगीत नारायण" भी प्राचीन ग्रन्थ हैं। पण्डित 'अहोबलजी' का "संगीतपारिजात" नवीन ग्रन्थ तो है परन्तु उसमें आजकलके प्रचार के अनुसार "गायनविद्या" की विधि और स्वर और रागोंका पूरा वृत्तान्त है चारप्रकार की गायन विद्या प्राचीन ग्रन्थोंमें लिखी है । इस प्रकार १ईश्वरी २ भारती ३ पावनी वा (हनुमानी )४ कल्लनाथीय । इनग्रन्थोंमें रागों और सप्तस्वरों का और भिन्न २ बाजों का बडे विस्तारसे निरूपण है ॥ गायनविद्याके स्वरूप "वादित्र" "ताल" और 'स्वर' हैं, और नारदादिक से उनका आना उनकी महत्त्वको बढाता है गायन विद्या के ग्रन्थों का संक्षेपसे प्रसंग लिखने को मन चाहता है क्यों कि उनमें स्वरों के स्वरूप वैदिक सामगायनसे निकले हुऐ बड़े आनन्द दायक हैं, परन्तु पुस्तकके विस्तारभयसे नहीं लिखा ग्रन्थोंके नाम मात्र कर्त्ताके नामसहित नीचे लिखदिए जाते हैं जिनको इस विषयका प्रेम होवे देखलें सरदार अतरसिंह भादोडिया के पुस्तकालय लुद्दिहाना और पूनाके गायनसमाजके ग्रन्थोंसे यह नामावली बनवाई गई है ।

## ३–आयुर्वेद ।

आयुर्वेद तीसरा उपवेद है। अथर्ववेदका अङ्ग समझा जा

ताहै, ऋग्वेदका भी अङ्ग इसको कई स्थलोंमें माना है परन्तु वैद्यक ग्रन्थोंमें अर्थववेदका अङ्ग माना गयाहै ॥ जैसा कि सुश्रुतके प्रथम अध्यायमें लिखा है।

"इह खल्वायुर्वेदो नाम यदुपाङ्गमथर्ववेदस्यानुमत्यान्वे- व प्रजाः श्लोकशतसहस्रम्, अध्यायशतसहस्रं च कृतवान् स्वयम्"

इस स्थलपर इस विद्याके प्रमाण और अङ्ग कहे हैं ॥

ततोऽल्पायुष्ट्वमल्पमेधस्त्वं च विलोक्य नराणामष्ट- धा प्रावीतवान् ॥

इन सबके लक्षण निम्नलिखित कहे गये हैं

१ तत्र शल्यं नाम, विविधतृण, काष्ठ, पाषाण, पांशु,- लोह, लोष्टाऽस्थि, बालनख, पूया, स्त्रावान्तर्गतगर्भ,- शल्योद्धारणार्थं यन्त्रशस्त्रताराऽग्निप्रणिधानव्रणविनिश्च- यार्थं च ॥ २ शालाक्यं नाम, ऊर्द्ध्वजत्रुगतानां रोगाणां श्रवणनयनवेदनघ्राणादिसंश्रितानां व्याधीनामुपशमा- र्थम्॥३ कायचिकित्सा नाम सर्वांगसंश्रितानां व्याधी- नांज्वरातिसाररक्तपित्त, शोषोन्मादापस्मार, कुष्ठप्रमेहा- दीनामुपशमार्थम्॥४ भूतविद्या नाम, देवासुर, गन्धर्व,- यक्ष, रक्षः, पितृ, पिशाच, नाग, ग्रहाद्युपसृष्टचेतसां शा- न्तिकर्म बलाहरणादिग्रहोपशमार्थम्॥५ कौमारभृत्यं ना- म कुमारभरणधातृक्षीरदोषसंशोधनार्थं दुष्टस्तन्यसमु-

त्थानां च व्याधीनामुपशमार्थम्। ६अगदतन्त्रं नाम, सर्पकीटलूतावृश्चिकमूषिकादिदष्टविषव्यञ्जनार्थं विविधविषसंयोगविषोपहतोपशमनार्थं च । ७ रसायनतन्त्रं नाम, वयस्थापनमायुर्मेधाबलकरं रोगापहरणसमर्थं च। ८बाजीकरणतन्त्रं नाम, अल्पदुष्टविशुष्कक्षीणरेतसामाप्यायनप्रसादोपचयजननिमित्तं प्रहर्षजननार्थं च । एवमयमायुर्वेदोऽष्टांग उपदिश्यते ॥

इस विद्याकी गुरुप्रणाली वैद्यकग्रन्थोंसे ऐसी प्रतीत होती है ॥ ब्रह्मा ने प्रजापति को उपदेश किया। 'प्रजापतिने' 'अश्विनीकुमारों'को उन्होंने 'इन्द्र' को इन्द्रने 'धन्वन्तारि' को और 'अत्रिऋषि' को 'अत्रि' ने 'चरकादिकों' को। 'धन्वन्तारि' का बड़ा श्रेष्ठ शिष्य 'सुश्रुत' मानागया है। 'सुश्रुत' 'विश्वामित्र' का पुत्र था। उसकी गाथा 'दिवोदास' काशिराजसे उपदेश लेनेकी बड़ी प्रसिद्धि है। 'धन्वन्तारि' वा 'अश्विनीकुमार' वा 'अत्रि' के ग्रन्थ कोई कोई मिलते हैं। परन्तु उनकी गाथा पुराणोंमें आश्चर्यप्रकारकी विद्याबल दिखानेकी आती है। आज कल जो इस विद्यामें 'योरुप'के लोग वृद्धि कररहे हैं उससे उन बातोंका होना कुछ आश्चर्यकी बात नहींहै यदि हमारे प्राचीन ग्रन्थोंको लोग विचारें तो आशा है कि उनके अभ्यास से कुछ बड़ी नवीन बातें प्राप्त होंगी। परञ्च शास्त्राभ्यासकी न्यूनतासे यह बडी आश्चर्यकी विद्या जिसमें हमारे महर्षि सारी

सृष्टिके बडे विद्वानोंके गुरु थे अब वैसी ही अधोगतिको प्राप्त हुई हैं जैसे कि हमारी सारी अवस्था 'धर्म' 'अर्थ' 'काम' 'मोक्ष' की खोगईहै॥ आर्यसन्तान ! जागो यह तो अर्थकरी विद्या है। इसको तो नष्ट न होने दो। आप लोग निम्नलिखित ग्रन्थोंको विचारोगे तो पूरी शरीरविद्याको जानलोगे जैसा कि विद्वान् बौद्धने निदानदीपिकामें लिखा है॥ 'नानामुनीनां वचनैरिदानी-म्' इत्यादि ॥

ॐ

वैद्यक ग्रन्थोंके तीन विभाग हैं सो प्रसिद्ध हैं १ वृद्धत्रयी जिसमें 'चरक' 'सुश्रुत' 'वाग्भट्ट' के तीनों ग्रन्थ हैं ॥ २ लघु-त्रयी के भावप्रकाश, माधवनिदान, शार्ङ्गधर, तीन पुस्तक हैं आधुनिक निघण्टु बहुत हैं. प्रथम वृद्धत्रयी के ग्रन्थोंका वर्णन किया जाता है ॥ १ चरक संहिता, उन छे ग्रन्थोंमेंसे प्रथक् निकली है जो 'अत्रि' के पुत्र 'आत्रेय' और राजा 'पुनर्वसु' ने अपने शिष्योंको सुनाये और 'अग्निवेश' मतके अनुसार 'चरक' विशुद्ध मुनिके पुत्रने प्रसिद्ध की है। अत्रिके छः शिष्योंके नाम यह हैं। १ 'अग्निवेश,' २ भेल, ३ जातूकरण, पराशर, ४ क्षीरपाणि, ६ हारीत। उन सबकी संहिताके प्रमाण वैद्यक ग्रन्थोंमें सुने जाते हैं अन्वेषणयोग्य हैं। चरक संहिता, प्रधानतासे चिकित्साका ग्रन्थ है उसमें सबही बातें

बडे विस्तारसे हैं । उसके स्थान निम्नलिखित नामोंके हैं सूत्रस्थानेत्यादि ८ चरकका अनुवाद 'अर्बी' बोलीमें ( १२०० ) वर्षसे अधिक हुआ था और 'लाटिन' में भी इसका अनुवाद हजार वर्षसे अधिक हुए कि अर्बी से हुआ था अब 'हिन्दी' और 'अंग्रेजी'में अनुवाद छपे हैं। चरक पर टीका और भाष्य संस्कृतमें भी लिखे गये थे । 'गङ्गाधर' शास्त्रीका 'जल्पकल्पतरु' बडा प्रसिद्ध है । 'चक्रदत्त' की भी संक्षिप्त टीका ही है । 'चरक तत्त्वकौस्तुभ' एक बडा विस्तृत ग्रन्थ 'बङ्ग देशमें' प्रसिद्ध है 'चरक'को शेषावतार कहा गया है॥ २ 'सुश्रुत'इसी नामके ऋषिका किया हुआ ग्रन्थ है,चरक से पुराण प्रतीत होता है (दिवोदास) धन्वन्तरिने जो सुश्रुतको कहा इसमें लिखा गया स्थापित होता है ॥ और यह 'शल्य' विद्याको प्रधानतासे प्रतिपादन करता है शल्य विद्या(जर्राही)वा (सरजरी )को बोलते हैं इसमें चीरने और काटनेके अस्त्रशस्त्रवेहोश करनेकी सम्मोहिनी और जगानेकी सञ्जीवनी औषधियाँ वर्णित हैं । इस विद्याके जाननेवाले 'बौद्धों' और 'जैनों' के समयमें बहुत निरादरको पाकर ( नापित ) नाई और अन्यजातियोंमें मिल कर विद्याको भूलगये और ग्रन्थोंको खो बैठे । मथुरा के पास अबतक 'सथिया' जातिके लोग स्वस्थिक यन्त्रके जाननेवाले पाये जाते हैं और कांगडेके पहाड़ीदेशमें भी नाक कान बनानेकी विद्या अब तक प्रचलित

है और 'युरुप' के लोग उनसे इस कामको सीखकर इस कामको ( रीनौपलासटिक ) के नामसे योरुपमें हिन्दुस्तानका नाम लेकर प्रसिद्ध कर रहे हैं। सुश्रुतका ग्रन्थ छः भागोंमें है॥ सूत्रस्थान इत्यादि ६ इसपर और टीका बहुत हैं 'आयुर्वेद' असली इसीको कहते हैं निबन्धसंग्रह नामक 'कल्हण' मिश्र का भाष्य बडा उत्तम है। 'अर्बी' में इसका भी अनुवाद बारह सौ वर्षसे अधिक हुए बना था और जर्मनी में ( व्यूलरने ) किया है अंग्रेजी भाषामें इसका कोई अनुवाद देखनेमें नहीं आया। तीसरा ग्रन्थ वाग्भट्ट वैद्य 'मतिसिंह' के पुत्रका रचित है जो सिन्धुदेशमें हुआ है इनमें दोनों 'चरक' और सुश्रुतका विषय अच्छे प्रकारसे आजाता है। और इसका नाम अष्टाङ्ग हृदय है। यह भाषा और भाष्यसहित छपचुका है। इसपर सर्वाङ्गसुन्दरी, अरुणदत्तकी टीका बडी सुन्दर है इस ग्रन्थका कर्त्ता आदिमें इस ग्रन्थके रचनेका कारण लिखता है।

आयुःकामायमानेन धर्मार्थसुखसाधनम् ॥
आयुर्वेदोपदेशेषु विधेयः परमादरः ॥ १ ॥
ब्रह्मा स्मृत्वाऽऽयुषो वेदं प्रजापतिमजिग्रहत ॥
सोऽश्विनौ तौ सहस्राक्षं सोऽत्रिपुत्रादिकान्मुनीन् २
काय-बाल-ग्रहो-र्ध्वाङ्ग-शल्य-दंष्ट्रा-जरा-वृषान् ॥
अष्टावङ्गानि तस्याहुश्चिकित्सा येषु संश्रिता॥३ ॥

इस ग्रन्थके निम्नलिखित विभाग वैसे ही हैं जैसे औरोंके १ सूत्रस्थानेत्यादि ६ इसमें प्रत्येक विषयपर बडी सुन्दर व्याख्या है। अब लघुत्रयी, का वर्णन किया जाता है । १ 'माधवनिदान' माधवाचार्यका किया हुआ बडा विस्तृत ग्रन्थहै ॥ इसपर बहुत टीका और भाष्य हैं 'दर्पणभाष्य' सबमें श्रेष्ठ मानागया है । व्याख्या मधुकोष भी इसपर सुन्दर भाष्य टिप्पण सहित छपा हुआ है । चारोंपर एक श्लोक सुया जाताहै जिसमें इनके उत्तम उत्तम अंगका वर्णन है ॥

निदाने माधवः श्रेष्ठः सूत्रस्थानेषु वाग्भटः ॥
शारीरे सुश्रुतः प्रोक्तश्चरकस्तु चिकित्सिते ॥ १ ॥

माधवाचार्य सायनाचार्यके भाई हुए हैं उन दोनों भाइयोंने संस्कृत विद्याके सब विषयों पर कुछन कुछ लिखा वा लिखाया है । और सबके ग्रन्थोंको बचाया था एसे ही इन्होंने बडा उपकारका काम कियाहै । माधवकृत ग्रन्थ और भी 'योगचिन्तामणि' और 'पाकावली' हैं भावप्रकाश सब ऊपरके वार्णित ग्रन्थोंका संक्षेप ग्रन्थ है जिसको मद्रदेशके 'भावमिश्र' 'लटकनमिश्र'के पुत्रने बनाया है। यह ग्रन्थ योरूप निवासियोंके आनेके पींछे बनाया गया प्रतीत होता है क्योंकि इसमें 'फिरङ्ग' रोगका वर्णन है और यूनानी दवाइयोंके भी नाम आते हैं इस ग्रन्थको 'इन्साक्लो पोडिया' कहा जाय तो ठीक है इसमें सब वैद्यकके आचार्योंके भी

प्रसङ्ग हैं और सब पुराने ग्रन्थोंका भाव इसमें आजाता है आयुर्वेदके लक्षण दोनों श्लोकोंमें इस प्रकार किये हैं ॥

आयुर्हिताहितं व्याधेर्निदानं शमनं तथा ॥
विद्यते यत्र विद्वद्भिः स आयुर्वेद उच्यते ॥ १ ॥
अनेन पुरुषो यस्मादायुर्विन्दति वेत्ति च ॥
तस्मान्मुनिवरैरेष आयुर्वेद इति स्मृतः ॥ २॥

इसके निघण्टु में धन्वन्तरिसे १५० औषधियोंके अधिक नाम हैं । जिसमें ३७३ द्रव्योंका वर्णन है ॥ चरक में ५०० धातुओंके गुणागुण आये हैं, शार्ङ्गधरसंहिता भी एक बडा प्रामाणिक ग्रन्थ शार्ङ्गधरका बनाया हुआ है इसपर 'आढमल्ली' और दीपिका टीका प्रसिद्ध है यह तीनों ग्रन्थ लघुत्रयी वैद्यक के कहाते हैं इनके सिवाय और भी अनेक ग्रन्थ हैं उनमें निघण्टु नामक जिनमें वैद्यक नामोंके अर्थ हैं पुराने ग्रन्थोंके समझनेमें बडे सहायक हैं निम्नलिखित ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं और कुछ छपभी चुके हैं ॥

१ 'राजनिघण्टु' पं० नरहरि काश्मीरदेशके पं० चक्रेश्वर पुत्र का रचा हुआ ४७६ पृष्ठका ग्रन्थ है जो सबमें उत्तम है ॥ २ सारनिघण्टु भी छप गया है ॥ ३ मदनपालनिघण्टु राजा मदनपालका रचाहुआ है रविदत्तकी भाषाटीका सहित छप चुका है ॥ ४ शतश्लोकी निघण्टु एक त्रिमल्लकका है ५'सुषेण''निघण्टु'सुषेण नामका प्रतीत होता है जिसका नाम रामायण में आया है ॥

## ४-स्थापत्यवेद ।

स्थापत्य विद्या 'शिल्प' और कलाकौशल के नामसे भी पुकारीजाती है। इसके कर्त्ता विश्वकर्माजी हुएहैं परन्तु 'यवन' लोग इस विद्याके बड़े ज्ञाता कहे जाते हैं ।'मयासुरने' पांडवों का मन्दिर और स्थान बनाया था जिसमें 'धृतराष्ट्र' के पुत्र 'दुर्योधन'ने जलमें स्थल और सूखे फर्शमें जलकी भ्रान्ति करके वस्त्रसंकोच किये और भिगोए थे। और'भीमसेन'ने हंसीसे कहा था कि अन्धों का अन्धाही है॥ मन्दिरादिक और मूर्तियें बनाने की विद्याके ग्रन्थ भी कम प्रचलित हैं। परन्तु बाबू राजेन्द्रलालमित्रजीने इस विषय पर बडी ही ढूंढ कीहै और उन्होंने इस विषयके ग्रन्थ देखकर लिखाहै कि, इन विषयों को भी आर्यावर्त के विद्वान किसी और देशमें सीखने नहीं गये 'मिश्रके' मीनारोंका काम और'यूनान' की मूर्तियें इस देशके मन्दिरों और मूर्तियोंसे अधिक विद्या को प्रगट नहीं करते। यहांके पुराने मन्दिर और मूर्तियां सिद्ध करती हैं कि पत्थर ईंट और चूनेका काम यहां बडा सुन्दर था कारीगरी में जिसको शिल्पविद्या कहते हैं यहांके विश्वकर्मादिक कम नहीं जानते थे। यूरोपके विद्वान आर्योंको जङ्गलीमानकर अयोध्या और 'इद्रप्रस्थ' दिल्ली से पुरों को जङ्गली लकडी से घिरे हुए बाडे समझते हैं आश्चर्यकी बात है कि अयोध्या जैसे नगरोंको रामायण के सुन्दर श्लोकोंसे एक जङ्गली बाड़ा ५० कोस लम्बा

और बारा कोस चौडा समझाजावै । संस्कृतके शब्दोंको भी न समझना और यास्क मुनिके कहे हुए अनेक पत्थर आदि पदार्थोंको न मानना अविद्वानों का साहस और न्याय की युक्तिका विचार न करना उनके पक्षपातको प्रगट करताहै ॥ 'बंगाल' 'दक्षिण' देशमें अनेक पुस्तक इस विद्यापर मिलते हैं जिनकी सँस्कृतको पंडितभाषामें शब्दोंका ज्ञान न होनेसे न करसकें । शब्द ऐसे विषयके हैं जिसका ज्ञान लोगोंको नहीं है विना भाष्य और टीकाओं के समझमें नहीं आते निम्न-लिखित शिल्पविद्याके ग्रन्थ सुने जाते हैं ॥ १ मानसार २ मायामत, ३ काश्यप, ४ व्याधानस, ५ सकलाधिकार,६ विश्वकर्मीय,७ सनत्कुमार,८ सारस्वत्य प्रथम इनमेंसे ग्रन्थके ४६ अध्याय हैं बङ्गालेके 'पुस्तकालय'में मिलते हैं ॥ परन्तु 'तञ्जोर' के 'पुस्तकालयमें' ५८अध्यायका ग्रन्थ मिलता है॥ दूसरा ग्रन्थ 'मायामत' जिसको 'मायाशिल्प' 'वास्तुशास्त्र' 'अस्थानतन्त्र'भी कहते हैं जो कि 'तञ्जौर' के पुस्तकालयमें मिलता है इसके १९०० श्लोक हैं २६ अध्याय हैं, इन ग्रन्थोंकी 'रायराज'के एक विद्वान्‌ने देखा है और वह विश्व-कर्मा सम्बन्धी अध्याओंके विषयोंको इस प्रकार वर्णन करते हैं ॥ १ प्रथमाध्यायमें विश्वकर्मा कौन था तक्षक वार्द्धिकी अर्थात् तर्खान और पत्थर तराशका कर्म करता था और शब्दोत्पत्ति को दिखाया है ॥ २ दूसरेमें मनुष्य

किस किस समयमें कितना ऊँचा था मूर्ति पत्थर या लकडीकी किस प्रकार बनती है ॥ ३ तीसरेमें 'तक्षक वार्धकी' के मन्त्र क्या हैं ॥ ४ चतुर्थमें शिवादि देवताओंकी मन्दिरोंकी विधि ॥ ५ पांचवेंमें लिङ्ग और ग्रहोंकी मूर्तिका प्रमाण ॥ ६ छठेमें रथोंका बनाना ॥ ७ सातवेंमें रथोंका उपयोग ॥ ८ आठवेंमें ब्राह्मी माहेश्वरी और अन्य देवियोंके बनानेकी विधि ॥ ९ नवममें उपनयन का प्रकार है ॥ १० दशममें उपनयन स्वर्ण चांदी मूंज और मूर्तियोंके स्थापनकी दिशा हेमशिलाके मिलनेका पता ॥ ११ग्यारहवेंमें इन्द्रादिककी मूर्तिका प्रकार ॥ १२ । १३ बारहवें तेहरवेंमें सिरपर धारण करनेके चिह्नोंके बनानेका प्रकार ॥ १४ चौदहवेंमें मूर्त्तियोंको स्थिर करने और चलानेकी चौकियां । १५-१६ पंद्रवें सोलवेंमें हार और मन्दिरोंका प्रमाण ॥ १७ सत्रवेंमें विघ्नेशके मन्दिरोंका प्रकार ॥ विश्वकर्माप्रकाश ग्रन्थ १३ अध्यायका राजा राधाकान्त देवके और जम्बूके पुस्तकालयमें मिलता है जिसमें अनेक विषयोंपर नियम लिखे हैं । यथा ॥ १ पहले ब्राह्मणोंके घर बनानेकी भूमि कौनसी योग्य है ॥ २ कब मकान बनाना उचित है मकान परिणाम और रहनेवालोंके शरीरको श्रेष्ठ वा नेष्ट ॥ ३ ग्रहोंका बल मकानोंपर कैसा होताहै । ४मञ्चक अर्थात् चारपाई उपानद् अर्थात् जूता आदि अनेक

पदार्थोंकी विधि ॥ ५ किस देवताको कैसी कैसी बलि होनी चाहिये ॥ ६ ईंट और चूना आदिकके बनानेकी विधि ॥ ७ मकान कूप तालाब आदि बनानेकी विधि ॥९ वृक्ष काटनेकी विधि ॥ १० नवीन गृहमें प्रवेश करनेकी विधिके नियम ॥ ११ दुर्गादि बनानेकी विधि॥ १२ मकानके बनानेसे पहले अस्थियोंको पृथ्वीसे निकालनेकी विधि ॥ १३ मकानोंका प्रकार और तत्संबन्धी पदार्थोंका विधान ॥ विश्वकर्माका एक और भी ग्रन्थ मिलता है जिसका नाम 'अपराजितपृच्छ' वा 'ज्ञानरत्नकोश' है वह तान्त्रिक विधिसे लिखा हुआ ३५ सूत्रोंमें है ॥'मायामत' का ग्रन्थ जो मिला है २९ अध्यायका है उसके विषयविचार इसीरीतिसे हैं। १ शिल्पविद्या किसको कहते हैं। २-३ भूमिका विचार ४ भूमिका मापना। ५ दिशाविचार, ६ खूटियोंका लगाना, ७ देवताओंकी बलि, ८। ९ में ग्राम और पुर बनानेकी विधि॥ १० चतुष्कोण अष्टकोण बनानेकीरीति। ११ बुनियादकी रीति विधिका विचार १२ कुरसी मकानका विचार॥ १३ बुनिया द १४ स्तम्भविधि, १५ पत्थरका काम ॥ १६ चूना करना १७ चोटी और कलश विचार ॥ १८ एक मंजिल मकान की विधि॥ १९ दो मंजिल मकानकी विधि॥ २०-२१ तीन चार मंजिल मकानकी विधि॥ २२ बागके दरवाजेकी विधि॥ २३ मण्डपकी विधि ॥ २४ नौकरोंके स्थान खजाना वा अन्न रखनेके स्थान। २५ सैहन

की विधि । २६ मापनेकी विधि । ऐसे ही ग्रन्थ और भी बहुत हैं जिनमें ऐसे विषय हैं जो समझमें नहीं आते विद्या ६४ वर्णन करी गई हैं शिल्पविद्याके 'मानसार' को तो वेदकी पदवी नहीं दी गई परन्तु और भी कोई ग्रन्थ ऐसा पुराणा नहीं मिलता जिसमें ऐसी सुन्दरताके साथ५८अध्यायोंमें सब प्रकारके मंदिर बनानेके नियम और हिसाब तोरणादिक विषयपर व्याख्या की हुई हो इस देशकी कारीगरी और स्थपतियों (इञ्जीनियरों) के ग्रन्थ देखकर आजकलके यूरोपके विद्वान् चकित होजाते हैं बड़ेबडे मन्दिर किले और गुफा बडी आश्चर्य्यरीतिसे बनी हुई हैं हरेक ग्रंथमें 'वास्तुपुरुष'की महिमाको भी वर्णन कियाहै और उनसे पाया जाता है कि 'रेल'और 'बेलून'से बढकर हवाईयान इस देशमें 'जल' 'वायु' और भूमिमें चलने वाले थे ६४ कलाके नाम निम्नलिखित ग्रन्थोंमें आये हैं ॥ उनके नाममात्रसे यह निश्चित होजायगा कि हरेक विद्यार्थीको कितनी पुस्तकें पढने योग्य गिनी जाती थीं गिनती मात्र यहां लिखी जाती है। पुस्तकोंके विचारसंक्षेपसे अपने अपने विषयमें जहां अवश्य हुवा आजावैगा कला कुशल वह पुरुष होता था जो विद्याकी ६४ कला निम्न लिखित जानता था ॥ १ गीत। २ वाद्य। ३ नृत्य। ४ नाट्य। ५ आलेख्य। ६ विशेषछेद्य। ७ तण्डल कुसम बलि प्रकार। ८ पुष्पोंकी शय्या। ९ दांत कपड़े शरीरका

रँगना । १० मणिभूमिकाकर्म । ११ शयनरचना । १२ जलका बजाना । १३ चित्रयोग । १४ पुष्प गूँथन । १५ मुकुटका बनाना । १६ नेपथ्ययोग । १७ कर्णपत्रभंग। १८ सुगन्ध युक्ति । १९ भूषणयोजना । २० ऐन्द्रजाल । २१ कौचुमारयोग । २२ हाथकी फुर्ती । २३ चित्रशाला । २४ ठण्ढाई रसराग । २५ दर्जीका काम । २६ सूत्रक्रीड़ा । २७ वीणा डमरू बनाना । २८ पहेली । २९ प्रतिमाला । ३० दुर्वाचक योग । ३१ पुस्तक वाचन । ३२ नाटककी आख्यायिका । ३३ काव्यसमस्यापूरण । ३४ पत्रिका वेत्रबाण । ३५ तर्क कर्म्म । ३६ बढ़ईका काम । ३७ वास्तु-विद्या, घर बनाना । ३८ रूपा रत्न परीक्षा । ३९ धातुवाद । ४० मणि राग ज्ञान । ४१ खानका ज्ञान । ४२ वृक्षके आयुर्वेदका ज्ञान । ४३ मेढ़ाकुक्कुटलडानेकी रीति । ४४ तोतामैना को बुलाना । ४५ नुत्सादन । ४६ केशमार्जन । ४७ अक्षरमुष्टिका कथन । ४८ म्लेच्छित कुतर्कका विकल्प । ४९ देशभाषाज्ञान । ५० पुष्पोंकी गाड़ी बनानेका ज्ञान । ५१ यन्त्रमातृका धारणमातृका । ५२ संवाच्य । ५३ मानसीकाव्यक्रिया । ५४ अभिधानकोष । ५५ छन्दका ज्ञान । ५६ क्रियाविकल्प । ५७ छलितयोग । ५८ वस्त्रगोपन । ५९ जुआविशेष । ६० आकर्ष ( खींचना ) । ६१ बाल-क्रीड़न । ६२ वैनायकोंकी विद्या । ६३ वैजयकोंकी विद्या

का ज्ञान । ६४ वैतालिकोंकी विद्याका ज्ञान । ६४ विद्या-
का पढना पढाना बडे २ राजगृहोंमें होता था । राजा-
ओंके पुत्र मन्त्री सब विद्याओंमें चतुर होतेथे । आजकलके
कुमारों राजकुमारोंकी तरह उनको केवल खेल कूद ही
नहीं सिखाई जाती थी । विद्याओंके नाम भी अब नहीं सुने
जाते । सब प्रकारके हथियारों अर्थात् शस्त्रोंका बनाना कपडे
का यन्त्र और सीनेकी विद्या तसवीरें बनाना अनेक गाथाओं-
से पाये जाते हैं ॥ आर्य्यावर्त ! तेरी विद्या कहां गई अब
यूरोपसे भी सीखना ये नहीं चाहते । पुरानी विद्याओंको स्म-
रण करके ये विद्वान् नहीं होसकते । हे ईश्वर ! इन उत्तम
जातिवालोंको जगावो कि वह काम करनेमें अपनी हानि न
समझें और विद्याके काम न करनेसे नीच जाति के काम जान
कर अपनी अधोगति न करें इस आर्य्यावर्त देशमें सब प्रकार
की विद्या बडी ही उन्नतिको प्राप्त हुई थी । परन्तु यवनोंके
राज्यप्रभावसे संस्कृत विद्याका लोप होनेके कारण संस्कृतग्र-
न्थोंका लोप होगयाहै । अबभी जो ग्रन्थ बचे हुए हैं हरएक
विद्यामें यद्यपि समयकी दशाके अनुसार भौतिक विद्याको नहीं
पहुंचते फिरभी उनमें अनमोल पदार्थ गुप्त ( छिपे ) हैं और
यदि विद्वान् लोग उनका अवलोकन करेंगे तो आशा है उन
में बडी आश्चर्य्य विद्वत्ताकी वार्ता पावैंगे ॥ शम् ॥

जयन्ति जगतां मातुश्चरणारुणदीप्तयः ॥
विजृम्भन्ते यतः पुंसां विद्याकमलिनीश्रियः ॥१॥

अर्थः—जङ्गमप्राणियों की पालने वाली सरस्वती के चरणारविन्द की रक्तवर्ण प्रभायें सर्वोत्कर्षकरके वर्तमान हैं, क्योंकि जिस से पुरुषों के विद्यारूप कमलिनी का विकास प्रकट होता है ॥ १ ॥

ब्रह्मचारिणे शान्ताय दान्ताय गुरुभक्ताय हंसहंसेति सदा ध्यायन्नुपदेशं कुर्यात् । यः सर्वेषु देहेषु व्याप्य वर्तते यथा ह्यग्निः काष्ठेषु तिलेषु तैलमिव तं विदित्वा न मृत्युमेति ॥

ब्रह्मचारी जो एकाग्रचित्त और जितेन्द्रिय व माता पिता व विद्यादातादि पूज्योंका भक्त हो उसको हंस अर्थात् वह सर्वव्यापी विपर्ययेण सोऽहं मैं हूँ ऐसा अपने आत्मस्वरूपका नित्य ध्यान करताहुआ हंसकाही उपदेश करै वह हंसस्वरूप सब देहोंमें अविच्छिन्न विराजमान है जैसे कि काष्ठोंमें अग्नि तिलोंमें तैल की भांति उस हंस परमात्मा को जानकर मृत्यु के वश नहीं होता यही सोऽहं जिसको अजपा नाम गायत्री कहते हैं, उसका आराधन शिवने पार्वती से वर्णन किया था उसीको कहते हैं ॥

ईश्वर उवाच ॥ अजपाराधनं देवि कथयामि तवानघे ॥ यस्य विज्ञानमात्रेण परं ब्रह्माधिगच्छति ॥ १ ॥

हे प्रकाशबुद्धिवाली दोषरहिते अब तुम को अजपाराधन

कहताहूं कि जिसका अच्छी प्रकार ज्ञान मात्र से परब्रह्मभाव को पहुँचताहै ॥ १ ॥

हंसं परं परेशानि प्रत्यहं जपते नरः ॥ मोहान्धो यो न जानाति मोक्षस्तस्य न विद्यते ॥ २ ॥

हे परमेश्वरि ! नित्यप्रति जीव उत्तम परब्रह्मरूप हंस को जपता है जो मोहान्ध हुआ नहीं जानता है उसका मोक्ष नहीं है ॥ २ ॥

श्रीगुरोः कृपया देवि ज्ञायते जपते ततः ॥ तस्योच्छ्वासैस्तु निःश्वासैस्तदा बन्धक्षयो भवेत् ३॥

वह हंस परमात्मा श्रीगुरु की दया से जाना जाता है इस लिये उन गुरु ही से जानके पूरक व रेचक रूप श्वासों से जपता है तब भवबन्धन मिटता है ॥ ३ ॥

उच्छ्वासे चैव निःश्वासे हंस इत्यक्षरद्वयम् ॥ तस्मात्प्राणस्तु हंसाख्य आत्माकारेण संस्थितः ॥ ४ ॥

उच्छ्वास और निःश्वास में हंसः ऐसे दो अक्षर हैं इसी कारण से प्राण हंसः नामवाला होकर आत्मा के ही आकार करके विराजमान है ॥ ४ ॥

नाभेरुच्छ्वासनिःश्वासा हृदयाग्रे व्यवस्थिताः ॥ षष्टिश्वासैर्भवेत्प्राणस्तत्षष्ट्या घटिका मता ॥ ५ ॥

उच्छ्वास निःश्वास नाभिसम्बन्ध से हृदयाग्र में पूर्णतया स्थित हैं। ऐसे साठ श्वासों का एक प्राण होता है, साठ प्राणों की एक घडी मानी गई है ॥ ५ ॥

षष्टिनाड्या अहोरात्रं जपसंख्याऽजपा मनोः ॥
एकविंशतिसाहस्रं षट्शताऽधिकमीश्वरि ॥ ६ ॥
प्रत्यहं जपते प्राणः स्यादानन्दमयी परा ॥

साठ घट्यात्मक रात्रिदिन होता है इस प्रकार गणनासे अजपामन्त्रकी जपसंख्या इक्कीस हजार छःसौ रात्रिदिनमें, हे देवी! यह प्राण जपता है इस लिये कि यह परा विद्या अभ्यास करने पर आनन्दमयी होती हुई आनन्दमय भावको देती है६

उत्पत्तिर्जप आरम्भो मृतिरस्यानिवेदनम् ॥ ७ ॥
विना जपेन देवेशि जपो भवति मन्त्रिणः ॥
अजपेयं ततः प्रोक्ता भवपाशनिकृन्तनी ॥ ८ ॥

जप का आरम्भ है वह उत्पत्ति है जप समर्पण नहीं करना है वही इस जीव की मृत्यु है सो जप निवेदन नीचे कहेंगे ॥ ७ ॥ हे देवों को प्रेरणा करनेवाली! मन्त्रवेत्ता के विना जप से जप होता है इस कारण भवपाश काटने वाली यह अजपा कही गई है ॥ ८ ॥

एवं जपं गृहेशानि प्रत्यहं विनिवेदयेत् ॥
षट् शतं गणनाथाय षट् सहस्रं तु वेधसे ॥ ९ ॥
षट् सहस्रं च हरये षट्सहस्रं हराय च ॥
जीवात्मने सहस्रं च सहस्रं गुरवे तथा ॥ १० ॥

चिदात्मने सहस्त्रं च जपसंख्यां निवेदयेत् ॥

हे गृहाश्रम के कार्यमें प्रेरणा करनेवाली इस अधोलिखित प्रकारसे जप को नित्य प्रति समर्पण करै ॥ छः सौ गणपति के छः हजार(६६००) ब्रह्मा के॥९॥छः हजार(१२६००) विष्णुके छः हजार(१८६००) शिव के और एक हजार (१९६००) जीवात्मा के तैसे ही एक हजार (२०६००) गुरु के ॥ १० ॥ और हजार ( २१६०० ) चिदात्माके जपसंख्या को अर्पण करै ॥

आधारे स्वर्णवत्स्मृत्वा वादिसान्तानि संस्मरेत् ॥
द्रुतसौवर्णवर्णानि दलानि परमेश्वरि ॥ ११ ॥

अब सप्तचक्र व तत्स्थ कमलस्वरूप वर्णन करते हैं । आधार चक्र में सुवर्ण सा रङ्गवाला ( व श ष स ) ये चार अक्षरयुक्त पिंघले स्वर्णके प्रकाश तुल्य चार पत्र वाले कमल का स्मरण करके फिर ॥ ११ ॥

स्वाधिष्ठाने विद्रुमाभे बादिलान्तानि च स्मरेत् ॥
विद्युत्पुञ्जप्रभातानि सुनालमणिपूरके ॥

मूँगे सदृश कान्ति वाले स्वाधिष्ठान चक्र में बिजली के समुदाय के समान प्रकाशयुक्त ( ब भ म य र ल ) ये छः अक्षरों का स्मरण करे और सुन्दर नाल वाले मणिपूरक चक्र में ( चिन्तयेदिति द्वितीयेनान्वयः ) चिन्तन करै ॥

डफान्तानि महानीलप्रभाणि च विचिन्तयेत् ॥
पिङ्गवर्णमहावह्निकणभानि विचिन्तयेत् ॥

महानीलमणि समान प्रकाश वाले ( ड ढ ण प फ ) इन वर्णोंका चिन्तन करे और पीतवर्णकी महा अग्नि के कणों के सदृश प्रभावाले निम्न लिखित. चक्रगत वर्णोंका चिन्तन करे॥

कादिठान्तानि पत्राणि चतुर्थेऽनाहते प्रिये ॥
विशुद्धौ धूम्रवर्णे तु रक्तवर्णान्स्वरान्स्मरेत् ॥

क से ठ, तक बारह वर्ण जिन द्वादश पत्रों के भीतर हैं ऐसे ( कमलमिति शेषः ) कमल को चौथे अनाहत चक्र में ( स्मरेदिति परेणान्वयः ) स्मरण करे ॥

आज्ञायां विद्रुमाभायां शुभौ हंसौ विचिन्तयेत् ॥
कर्पूरद्युतिसंराजत्सहस्रदलनीरजे ॥

बिजली सदृश कान्ति वाले आज्ञाचक्र में कर्पूरद्युति के समान प्रकाशवाले हजार पंखडीयुक्त कमल में पवित्र ( हंस ) ये दो अक्षर विशेष कर चिन्तन करै ॥ ॥

नादात्मकं ब्रह्मरन्ध्रं जानीहि परमेश्वरि ॥
एतेषु सप्तचक्रेषु स्थितेभ्यः परमेश्वरि ॥

हे परमेश्वरि ! ब्रह्म प्राप्त होने का जो द्वार ब्रह्मरन्ध्र है वो शब्दात्मक है ऐसा जान ॥ हे सर्वाधिष्ठात्रि ! इन सातों चक्रों में जो ( देवेभ्य इति शेषः ) देवता विराजमान हैं उनके लिये ( परेणान्वयः ) ॥ ॥

जपं निवेदयेदेनमहोरात्रभवं प्रिये ॥
अजपा नाम गायत्री त्रिषु लोकेषु दुर्लभा ॥ ॥

हे प्रिये ! रात्रिदिन के प्रकट हुए इसी जपको निवेदन करै अजपा नाम गायत्री त्रैलोक्य में दुर्लभ है ॥

अजपां जपतो नित्यं पुनर्जन्म न विद्यते ॥
अजपा नाम गायत्री योगिनां मोक्षदायिनी ॥॥

नित्य अजपा जाप करते हुए का पुनर्जन्म नहीं होता ॥ अजपा नाम गायत्री योगियों को मोक्ष देनेवाली है ॥ ॥

अस्याः संकल्पमात्रेण नरः पापैः प्रमुच्यते ॥
अनया सदृशी विद्या अनया सदृशो जपः ॥ ॥
अनया सदृशं पुण्यं न भूतो न भविष्यति ॥
इत्यजपा ।

इसके संकल्पमात्र से मनुष्य पापों से छूटता है इस के समान विद्या इसके समान जप इसके समान पुण्य न हुआ है न होगा ॥

इति श्री अजपा नाम गायत्री समाप्तः ॥

## मानुषशरीरप्राप्तिमहत्त्ववर्णनम् ।

चतुराशीतिलक्षेषु शरीरेषु शरीरिणाम् ॥
न मानुष्यं विनाऽन्यत्र तत्त्वज्ञानं तु लभ्यते ॥

मनुष्य शरीर प्राप्ति का बडप्पन वर्णन करते हैं। चौरासी लक्ष देहों में शरीरधारियों को मनुष्यदेह विना अन्य देहों में तत्त्वज्ञान नहीं प्राप्त होता ॥

अत्र जन्मसहस्राणां सहस्रैरपि पार्वति ॥
कदाचिल्लभते जन्तुर्मानुष्यं पुण्यसञ्चयात् ॥ १९ ॥

हे पार्वति ! इस संसारमें करोडों जन्मों से भी कभी अत्यन्त पुण्यसंग्रह से यह जीव मनुष्य जन्म पाता है ॥ १५ ॥

सोपानभूतं मोक्षस्य मानुष्यं प्राप्य दुर्लभम् ॥
यस्तारयति नात्मानं तस्मात्पापतरश्च कः ॥ १६ ॥

दुर्लभ जो मोक्ष की सीडीरूप मनुष्यदेह पायके जो आत्मा को नहीं तारता है उस से बढकर महापापी कौन है अर्थात् वही है ॥ १६ ॥

नरः प्राप्योत्तमं जन्म लब्धं चेन्द्रियसौष्ठवम् ॥
न वेत्त्यात्महितं यस्तु स भवेद्ब्रह्मघातकः ॥ १७ ॥

मनुष्य नरदेहरूप उत्तम जन्म पाय के इंद्रियोंका ज्ञान प्राप्त हुआ है जो आत्मा का भला नहीं जानता वह ब्रह्मघातक होता है ॥ १७ ॥

विना देहेन कस्यापि पुरुषार्थो न विद्यते ॥
तस्माद्देहधनं रक्षेत्पुण्यकर्माणि साधयेत् ॥ १८ ॥

देह के विना किसी का भी पुरुषार्थ नहीं है। इस कारण देहरूप धन को रक्षण करै फिर पुण्यकर्म साधन करै ॥ १८ ॥

रक्षयेत्सर्वदात्मानमात्मा सर्वस्य भाजनम् ॥
रक्षणे यत्नमातिष्ठेज्जीवन् भद्राणि पश्यति ॥ १९ ॥

नित्य ही आत्मा की रक्षा करै क्योंकि आत्मा सब का पात्र है इसलिये रक्षण में यत्न करै जीता हुआ सुखों को देखता है ॥ १९ ॥

पुनर्ग्रामः पुनः क्षेत्रं पुनर्वित्तं पुनर्गृहम् ॥
पुनः शुभाशुभं कर्म न शरीरं पुनःपुनः ॥ २० ॥

गांव, खेत, धन व घर गया हुआ फिर मिल सकता है और पुण्य पाप रूप कर्म भी मिल सकता है परन्तु देह बार बार नहीं मिलता ॥ २० ॥

शरीररक्षणोपायः कर्तव्यः सर्वदा बुधैः ॥
नेच्छन्ति च वपुस्त्यागमपि कुष्ठादिरोगिणः ॥ २१ ॥

बुद्धिमानोंने देह रक्षण का उपाय नित्य ही करना योग्य है। और देह का त्याग कुष्ठरोगी लोग भी नहीं चाहते ॥ २१ ॥

तद्गोपितं स्याद्धर्माय धर्मो ज्ञानार्थमेव च ॥
ज्ञानं तु ध्यानयोगार्थमचिरात्स विमुच्यते ॥ २२ ॥

वह रक्षा किया हुआ देह धर्मके लिये है। और धर्म ज्ञानके वास्ते है। और ज्ञान, ध्यान के लिये है। ध्यान से शीघ्र ही मुक्त होता है ॥ २२ ॥

आत्मैव यदि नात्मानमहितेभ्यो निवारयेत् ॥
कोन्यो हिततरस्तस्मादात्मानं तारयिष्यति ॥ २३ ॥

आप ही यदि अपने को शत्रुओं से न बचावेगा तौ अपने विना कौन अत्यन्त हितकारक है जो अपने को तरावेगा ॥ २३ ॥

इहैव नरकव्याधेश्चिकित्सां न करोति यः ॥
गत्वा निरौषधं देशं व्याधिस्थः किं करिष्यति ॥ २४ ॥

इसी जन्म में ही जो नरकरूप रोग का प्रतीकार नहीं करता तो वह रोगी औषध रहित देशमें जाके क्या करैगा ॥ २४ ॥

यावत्तिष्ठति देहोऽयं तावत्तत्त्वं समभ्यसेत् ॥
संदीप्ते भवने को नु कूपं खनति दुर्मतिः ॥२५॥

इसलिये जहां तक यह मनुष्य शरीर रहै वहांतक तत्त्वज्ञानाभ्यास करै। अन्त समय में यह शरीर जलते हुए घरके सदृश होनेपर उस समय कूवा खोदना वृथा है तैसे तत्त्वज्ञान का यत्न करना है ॥ २५ ॥

## अथ व्यष्टिब्रह्मोपासनावर्णनम् ।

यद्वाचा नाभ्युदितं येन वागभ्युद्यते, तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥ १ ॥

अब एक ब्रह्म की उपासना शरीरमेंही वर्णन करतेहैं । जो वचनसे नहीं कहाजावे जिस से वचन उत्पन्न होवे वही ब्रह्म तूँ जान । जो यह विषयादिसेवन है यह ब्रह्म नहीं है ॥

यन्मनसा न मनुते येनाहुर्मनो मतम्, तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥ २ ॥

जो मन करके नहीं आता जिस करके मन मानागया वही ब्रह्म है ऐसा तूँ जान यह जो इन्द्रियादिसेवन है वो ब्रह्म नहीं है ॥

यच्चक्षुषा न पश्यति येन चक्षूंषि पश्यति, तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥ ३ ॥

जिसको नेत्र से नहीं देख सकता जिस से नेत्र देखता है उसी को ब्रह्म तूं जान जो यह सांसारिक वस्तु सेवन है यह ब्रह्म नहीं है ॥ ३ ॥

यच्छ्रोत्रेण न शृणोति येन श्रोत्रमिदं श्रुतम्, तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥ ४ ॥

जो कान करके नहीं सुनता जिस करके कर्णेन्द्रिय सुनती है उसी को तूँ ब्रह्म जान यह जो भोगादिसुख है यह ब्रह्म नहीं है ४

यत्प्राणेन न प्रणिति येन प्राणः प्रणीयते, तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥ ५ ॥

जो प्राणकरके नहीं जीता जिस करके प्राण चेष्टा करते हैं वही ब्रह्म है ऐसा तू जान यह जो आहारादि विषय सो ब्रह्म नहीं है ॥ ५ ॥

## अथ समष्टिब्रह्मोपासनावर्णनम् ।

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदुच्यते, पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॐशान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥ ६ ॥

अब सर्वस्वरूप ब्रह्मोपासनावर्णन करतेहैं यह जगत्पूर्ण है यह ब्रह्मरूपजीव भी पूर्ण है और ब्रह्मपूर्णतम है जीवकी पूर्णता को ग्रहण करके पूर्णही शेष रहता है ॥ ६ ॥

ॐ आत्मनि महति पटे विविधजगच्चित्रमात्म-
ना लिखितम् । स्वयमेव केवलमसौ पश्यन्प्रमुदं
प्रयाति परमात्मा ॥ ७ ॥

आत्मारूप बडा वस्त्र है जिसमें आत्मा ने ही नाना प्रकार का जगत्रूप चित्र लिखा है । यह परमात्मा निराकार आपही देखता हुआ बहुतही आनन्दको प्राप्त होताहै ॥७॥

दन्तिनि दारुविकारे दारु तिरोभवति सोऽपि तत्रैव ॥
जगति तथा परमात्मा परमात्मन्यपि जगत्तिरोधत्ते॥

काष्ठ के हाथी में काष्ठका तिरोभाव होता है वो भी उसी में है । तैसे ही परमात्मा जगत में और जगत् परमात्मा में अंतर्धान होता है ॥ ८ ॥

यथाऽकारः सर्ववर्णसमूहे सम्यक् स्थितः ।
तथा परमात्मा सर्वप्राणिमात्रेष्ववस्थित इत्यर्थः ॥

जैसे अवर्ण सब अक्षरों में अच्छी तरह स्थित है तैसे परमात्मा सब प्राणिमात्रों में विराजान है यह अर्थ है ॥

मरुभूमौ जलं सर्वं मरुभूमात्रमेव तत् ॥
जगत्त्रयमिदं सर्वं सर्वं चिन्मात्रमेव हि ॥ ९ ॥

मारवाडी पृथ्वीपर सबजगे जलकी भ्रान्ति है वो मरुस्थल-मात्र है ऐसे ही यह सब त्रिलोकी निश्चय चेतनमात्र ही है॥९॥

"सर्वं ह्येतद्ब्रह्म ।" "अयमात्मा ब्रह्म ।" "सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म ।" "प्रज्ञाप्रतिष्ठा प्रज्ञानं ब्रह्म ।"

" तदेतद्ब्रह्मापूर्वमनपरमनन्तरमबाह्यमयमात्मा ब्रह्म सर्वाऽनुभूः।" "विज्ञानमानन्दं ब्रह्म।" कार्योपाधिरयं जीवः कारणोपाधिरीश्वरः। कार्यकारणतां हित्वा पूर्णबोधोऽवशिष्यते ॥ विमुक्तश्च विमुच्यते ॥ शुभमस्तु ॥

निश्चय करके यह सब ब्रह्म है यह आत्मा ब्रह्म है सत्य ज्ञान और अनन्त ब्रह्म है। बुद्धिकी स्थिरता और वेदादि ब्रह्म है। वो यह ब्रह्म अपूर्व ( अनादि ) अनपरं ( स्वयं केवल ) अनन्तरं ( भेदशून्य ) अबाह्य ( अन्तरात्मा जिसके विना बाहिर दूसरा नहीं ) ऐसा यह आत्मा ब्रह्म है सबोंका अनुभवस्वरूप वेदादिशास्त्र व आनन्दरूप ब्रह्म है। यह जीव कार्य उपाधिवाला है और कारण उपाधिवाला ईश्वरहै कार्य व कारणभाव को छोडकर पूर्णज्ञानवान् अमर होता है। और उपाधिरहित है वही मुक्त होता है ॥

## अथैकश्लोकात्मकावस्थासाक्षिब्रह्मवर्णनम् ।

ॐ जाग्रच्चोद्भूतबाह्येन्द्रियविषयसमुल्लाससाक्षी शिवोऽहं स्वप्ने दृष्ट्वा प्रपञ्चाप्रतिफलितमनुवृत्तिसाक्षी शिवोऽहम्॥ सुप्तौ लीने प्रपञ्चाप्रकटतरमहामोहसाक्षी शिवोऽहं नित्यानन्दे तुरीये विगतकलिमले सर्वसाक्षी शिवोहम् ॥

अब एक श्लोक में अवस्था साक्षी ब्रह्म का वर्णन करते हैं, मैं जाग्रत् अवस्थासे प्रकटहुए जो बाह्य इंद्रियों के विषय उनको प्रकाश का साक्षी शिव हूं । स्वप्न में देखकर प्रपञ्चों के प्रतिबिम्बों की अनुवृत्तियोंका साक्षी मैं शिव हूं । सुषुप्त्यवस्थामें लीनहोनेपर प्रपञ्चोंकी अत्यन्त अप्रकटतासे जो महामोहहै उस का साक्षी मैं शिव हूँ । सदा आनन्दरूप तुर्यावस्था में जिस में कि क्लेशका संबंध नहीं है उसमें सबका साक्षी शिव मैं हूँ ।

## अथ ग्रंथविषयसंक्षेपसमष्टिवर्णनम् ।

एतस्मिंश्च प्राचीनानि संस्कृतसंगृहीतानि यानि वेदशास्त्रपुराणेतिहासान्यनेकशास्त्राण्यत्यावश्यकमत्रोक्तप्रकरणविस्तरभीतानि संक्षिप्तीकृतानि गद्यपद्यरूपाणि मुमुक्षुहितार्थनिश्चयसम्भववाक्यानि येऽल्पाः पिशुनाः कलहिनस्तेषामुपहासार्थानि बुधानामर्थात्पण्डितानां हर्षविनोदार्थानि भाष्यवार्तिकार्थनिर्णयादिलक्षणरहस्यस्पष्टीभावकृतानीति वाक्यशेषः ॥

## अथ ग्रन्थकर्तृकेश्वरप्रार्थनावर्णनम् ।

ॐस्वसिद्धान्तव्यवस्थासु द्वैतिनो निश्चिता दृढम् ॥
परस्परं विरुद्ध्यन्ते तैरयं न विरुद्ध्यते ॥
भोगार्थं सृष्टिरित्यन्ये क्रीडार्थमिति चापरे ॥
देवस्यैष स्वभावोयमाप्तकामस्य का स्पृहा ॥

दुर्दर्शमतिगंभीरमजं साम्यं विशारदम् ॥
बुद्धा पदमनानात्वं नमस्कुर्मो यथाबलम् ॥

## अथ ग्रन्थप्रयोजनवर्णनम् ।

मुकुन्दानन्दयतिना स्तोत्रं सारस्वतं शुभम् ॥
छात्रबुद्धिविकासाय मुद्रयित्वा प्रकाश्यते ॥
इन्द्रप्रस्थे सरस्वत्याः स्तोत्रं संशोध्य यत्नतः ॥
स्वामिनो हस्तकमले काशिनाथेन स्वर्प्यते ॥
मन्निन्दया यदि जनः परितोषमेति नन्वप्रयत्नसुलभे यदनुग्रहो मे ॥ लोके जनाः खलु सदा परतुष्टिहेतोर्दुःखार्जितान्यपि धनानि परित्यजन्ति॥
इत्यलम् ॥

श्रीमच्छ्री १०८ श्रीगौडाचार्यशिष्यपरम्परया श्रीमच्छ्रीपरमहंसपरिव्राजकाचार्य्य श्री १०८ श्रीमुकुन्दानन्दसरस्वतीकृतो यत्नः सर्वेषां सफलो भवतु ॥

किमधिकम् ।

खलः सर्षपमात्राणि परच्छिद्राणि पश्यति ॥
आत्मनो बिल्वमात्राणि पश्यन्नपि न पश्यति ॥

संवत १९७१ वैशाखशुक्लपूर्णिमा पंचमावृत्तिः २००० प्रति मुद्रित हुई शुभमस्तु सर्वजगताम् ॥

इति ज्ञानोदयः समाप्तः ।

शं